त्रिभुवनपति नाम धरावो,
रडवडु पण दिल न लावोरे जिनजी ॥ १ ॥
गति गमन रमणता कीधी,
पण नाथ नजर नवि दीधीरे जिनजी ॥ २ ॥
वली कुगुरु कुदेवने ध्यायो,
मन कुमति कुधर्मे ल्यायोरे जिनजी ॥ ४ ॥
तप परिचय सर्व निवार्यो,
तुम आगम अंतर धार्योरे जिनजी ॥ ५ ॥
करुणा करी शिरपर दीजो,
निज अंगज ज्यूं करी लीजोरे जिनजी ॥ ६ ॥
निजवर्ग सभी तुमे तार्यो,
अब कांतिविजयनो वारोरे जिनजी ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

॥ श्रीशांतिनाथ जिन स्तवन ॥

( रामकली-आंगण कल्प फल्योरी देशी )

अचिरानो नंद मल्योरी हमारे आज अचिरानो ॥ अं० ॥
संवर जल निर्मल भरी कलशे, सिंचत पाप टल्योरी ह०॥१
चिदघन चंदन रुचि घनसारा, मृगमद भाव भल्योरी ह०२
हार मनोहर संयमकरणी, शील सुगंध ढल्योरी ह० ॥ ३ ॥
ध्यान सुवासित धूपकी धारा, कुमति कुगंध वल्योरी ह०॥४
ज्योति प्रकाशी तिमिर विनाशी, ज्ञानावरणी गल्योरी ह०५

निजगुण तंदुल समरस मेवो, तपतरु सफल फल्योरी ह०॥६
आरती मंगल अनुभव दीवो, कांति स्वभाव कल्योरी ह०॥७

॥ इति ॥

## ॥ श्रीसिद्धाचल तीर्थराज स्तवन ॥

( होरी–सामरो सुखदाई–देशी )

कंचनगिरि दर्शन पाई, मुगति मोरी नेडे आई ॥ अंचली ॥
ऋषभादिक प्रभुचरण जुहारी, जय गिरिराज वधाई ।
मरुदेवानंदन वंदन कीनो, धनपति टूंक बनाई ॥ मु० १ ॥
सेठ मोतिशानी टूंक सुराजत, राजत रंग सवाई ।
ऋषभजिनंद दयानिधि निरख्यो, जिनसे तीर्थ बडाई ॥ २ ॥
टूंक मनोहर मनहर लीनो, नरशी केशवजीकी भाई ।
दर्श करी फरी शांति जुहारो, शिवसुख पदवी पाई ॥ ३ ॥
मोतीहार विहार विमलवसी, उर्वशी हसी हसी आई ।
धसी धसी नाथ सुनंदानो नमिये, गणधर रायण आई ४
चित्त उल्लसी बालावसी नमिये, भाव भलो मन लाई ।
नाभिनरेश्वर नंदन नीको, बेठो तीरथ ठाई ॥ मु० ॥ ५ ॥
गगन मगन गंगाजल गिरगयो, हेमगिरि बेठो आई ।
मरुदेवा अंगज मंदिर रचियो, साकर प्रेम कमाई ॥ ६ ॥
टूंके अजित जिनेश्वर राजा, संघपति हेमाभाई ।
नंदीश्वर आज नयने निरख्यो, धन्य तूं उजम बाई ॥७॥
सेठ मगनभाई टूंक सुरंगी, पास चिंतामणि पाई ।
छीपावसी क्षण क्षण मन आवे, शांति अजित नवाई ॥८॥

खरतरवसी जस शशीसम छाया, परिकर किरणा छाई ।
आदिविधाता शासनकेरो, चउविध वेठो बनाई ॥ मु० ९॥
कातिक पूनम वेद वाण निधि, शशीवर्षे नुति गाई ।
कांतिविजय आतमपद लीनो, कर्म काटनमें सहाई ॥१०॥

॥ इति ॥

॥ श्रीजामनगर चैत्यपरिपाटी स्तवन ॥

( प्रभाति—देशी—विमलाचल नितु वंदिए )

जामनगर तीरथ नमुं, अचिरासुत राजे ।
रजतगिरि गुरुमंदिरे, वेठा धर्मसमाजे ॥ जा० ॥ १ ॥
शांति कुंथु मणिफणीधनी, चउमुख चउदुख चूरे ।
पास वीर नमि नेमजी, निजसंपद पूरे ॥ जा० ॥ २ ॥
ऋषभ वीर वासुपूज्यजी, नेमि श्यामशरीरा ।
शशिधर धर्म जीरावलो, गोडी गंग सखीरा ॥ ३ ॥
वासुपूज्य मुज भुज ग्रहो, भवदवने समावो ।
ऋषभ पास मुख जिनवरा, क्षण क्षण मन आवो ॥ ४ ॥
नेमि निरंजनी अंजनी, मन मंजनहारी ।
तीर्थपति नमुं वारमो, प्राणी पाप पहारी जा० ॥ ५ ॥
धर्म जिनेश्वर वंदीने, गोडीपास जुहारुं ।
परिकर जिनवर पूजीने, नमुं तीरथ तारुं जा० ॥ ६ ॥
पास प्रभु गृहमंदिरे, नमी प्रणमुं वगीची ।
अजित ऋषभ कांति वनि, मानु रविकर वीची जा० ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

॥ श्रीप्रभास पाटणतीर्थ चैत्यपरिपाटी स्तवन ॥

( वढंस-अबतो पारभए हम साधु-देशी )

घरिया सफल भइ अब मेरी,
जब सुरपुरी मोरे नजर परीरे ॥ अंचली ॥
शशिद्युति शशियुत शशिप्रभु निरखी,
शशिसम आतमराम थयोरे ।
गुणनिधि सुविधि जिनंद मोहे मिलियो,
कलिमल कुविधि कलंक गयोरी ॥ घ० ॥ १ ॥
अचिरानंदन शीतलचंदन,
शीतल सेवक क्यों न करोरी ।
वामानंदन विनती मोरी,
भवतरुकंदन ख्याल धरोरी ॥ घ० ॥ २ ॥
युगलिकधर्म निवारक तारक,
ऋषभजिनंद तोरे पाय परूंरी ।
करिवर अंकित कर्मनिरंकित,
अजित जिनंदजीको ध्यान धरूंरी ॥ घ० ॥ ३ ॥
मल्लिजिनंदको दर्श सुधारस,
पान कर्यो भवरोग हरोरी ।
गोयम गणहर गुरुगम दीनो,
वीरजिनंद मोहे चेरो करोरी ॥ घ० ॥ ४ ॥
नेमिनिरंजन भवदुखभंजन,
कांतिविजय सुख धाम धरोरी ।

पंचे बाण निधि शशी महामासे,
तीर्थपति नुति पाप हरोरी ॥ घ० ॥ ५ ॥

॥ इति ॥

॥ महुवामंडन श्रीमहावीर जिन स्तवन ॥

वीर सुनो मोरी विनती, तुम त्रिभोवन तारणहार ।
मधुमति नगरी विराजता, सवि सेवकने आधार ॥ १ ॥
लौकिक पंथ में परिहर्यो, मारे तुमरो पंथ प्रमाण ।
मन तन वचने मानियो, दिजो सुगुणगुणावली दान ॥२॥
संगम देव सुराधमे, उपसर्ग कर्या विकराल ।
गोसाले निंदा करी, तुमशासननो वाचाल ॥ ३ ॥
फणिधर कौशिक आकरो, दीधो डंख सह्यो असराल ।
कर्णे कीला पोरव्या, वली चरणे पचाव्यो थाल ॥ ४ ॥
दीनदयाल दया करी, एवा क्रूर उपर महाराज ।
वली चंदनबालाने आंगणे, गया शिवसंकेतने काज ॥५॥
धर्मनुं बीज आरोपवा, भूमंडल कीध विहार ।
कर्मे कर्योरे वेगलो, अब चरण अछ्याने शी वार ॥६॥
निजपद दायक सांभली, आवी उभो नाथ हजूर ।
आतमराम सुहंकरो, करो कांतिविजय भरपूर ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

---

# अथ सज्झाय संग्रह ।



( १ ) । रेखता ।

मना मत जान कुछ अपना, जगतमें जीवना स्वपना ।अं०।
तीर्थपति ज्ञानी गणधारी, चक्री अधचक्री बलकारी ।
सुरपति सूर्य शशी सूरा, रहे नहीं काल भए पूरा । म० ।१
द्वारिका दैवी मनोहारी, द्विपायन कोपने जारी ।
बली बलभद्र वासुदेवा, मरे सब सुर करत सेवा ॥ म० ॥२
नेकनामदार कहे जिनको, धूमध्वज धरदियो तिनको ।
चोवा चंदन सुगंध तेला, धूलमें मिलगया मेला ॥ म० ॥३
गजघटा तुरग तरल तोरी, फोजमें जोरी नहीं धोरी ।
काल बलि बाकुले आया, गिनतीका अंक नहीं पाया ॥४॥
कुटुंबकला देखतो झाडी, बनी ज्यूं ब्रडी पुष्पवाडी ।
नारीजन नेह बन्यो नीको, जल्यो जब होगयो फीको ॥५॥
जगत बाजी बनी बूरी, किसीकी सो भी नहीं पूरी ।
शरीरी जावते देखो, करो कुछ होत नहीं लेखो ॥ म० ॥ ६
अथिर है सब दुनियादारी, कही गुरुगमसे ए धारी ।
आतमगुरु कांति घट जागे, रहे नहीं भावतिमिर आगे ॥७

॥ इति ॥

( २ ) ॥ देशी—सो जोगीगुरु मेरा ॥

नदी नावका मेलारे, बावा नदी नावका मेला
कौन गुरु कौन चेलारे । बा ० अंचली ॥

धन कण कंचन ढेर पडे रहे,
सोवत करत न शेलारे ॥ वा० ॥ १ ॥
पापकर्म गठडी शिर लीनी,
दुरगति देदिया ठेलारे ॥ वा० ॥ २ ॥
मात पिता नारी सुत बंधव,
स्वारथमें सब गहेलारे ॥ वा० ॥ ३ ॥
लूटण पीटण लगगई दुनिया,
खींचत चीर फटेलारे ॥ वा० ॥ ४ ॥
मारामारी मचरही मिलकतपर,
आपस करत धकेलारे ॥ वा० ॥ ५ ॥
राखनवारो बन राख विखरगयो,
जीवनकु मिलगया जेलारे ॥ वा० ॥ ६ ॥
धर्मी अधर्मी मरन दोननको,
स्वर्ग नरक है गेलारे ॥ वा० ॥ ७ ॥
तृष्णा तरंगिणी टप ले वाहुरे,
इन विच मत कर खेलारे ॥ वा० ॥ ८ ॥
इन देहनसे जिनराज समरले,
आतमकांति भरेलारे ॥ वा० ॥ ९ ॥

॥ इति ॥

( ३ ) ॥ पील्लू ॥

ए संसार सुपनकी माया,
मात पिता अरु कौन है,

बादलरंग अरु तरुवर छाया,
पलभर मिल झटपट पलटाया ॥ ए संसार० ॥ १ ॥
करिवर कान चपल चपकारा,
नारीको नेह निर्झर जलधारा ।
उदधितरंग तुरंग तरलता,
वायुवेग हत मेघ वरसता ॥ ए संसार० ॥ २ ॥
नारीके नयन कुमतिकि मतियां,
कायर कंप पुराणकी बतियां ।
साधुसमागम तथागत कहनी,
वेदधर्ममें दया मति रहनी ॥ ए संसार० ॥ ३ ॥
वैसी उपमा घटत है तिनमे,
कमला कुटुंब प्रमुख ध्वजमिनमें ।
मेल मिल्यो सो होवत न्यारो,
विछडगयो जब क्योंकर प्यारो ॥ ए संसार० ॥ ४ ॥
तुं नहीं किसीका कोइ नहीं तेरा,
मूरख झूर झूर मानत मेरा ।
विजयानंद मतिचंद सुसारो,
पान करो होवे कांति उजारो ॥ ए संसार० ॥ ५ ॥

॥ इति ॥

( ४ ) ॥ सोरठ ॥

दिन चार मुसाफर डेरा, क्युं मानत मूरख मेरा ॥ अं० ॥
मोहनिगड निगडित जबलग जग, तबलग तरुपंखेरा ।
वाट वटाउ विछडेगा मेला, सुझत होत सवेरा ॥ दिन० १ ॥

राग द्वेष खडे रहे खडगी, पास करत है हेरा ।
काम क्रोध दावानल लगरह्यो, विषय पवन दे घुमेरा ॥२॥
मान महीधर मुगतिको वैरी, तोरत धर्मका वेरा ।
भवोदधिपार परे अब कैसे, आतम भविजन केरा ॥ ३ ॥
माया नागन ममता अजगरनी, दशनको झहर झरेरा ।
निशदिन त्रिभुवन प्राणी चावत, देवत दुर्गति नेरा ॥ ४ ॥
आपद दूर हटेगी तेरी, तत्त्व को पान करेरा ।
विजयानंद चरण सेवनसे, आतमकांति जगेरा ॥ दि० ५ ॥

॥ इति ॥

( ५ ) ॥ काफी । देखा दुनिया वीच–देशी ॥

समझलियो सब साररे जगमें नहीं तेरो ॥ अंचली ॥
जो जो मानत मूरख अपनो, सो सो होत अनेरो ।
गिरगई काया परिरही माया, उडगयो जीव अकेरोरे ॥ १
दुनियादारी खरीरे विमारी, नारीजनको नेरो ।
करत पुकारा वनविच वैठे, देदियो आंचचंगेरोरे ॥ २ ॥
माल खजानो परवश छीनो, शव ढुक ज्युं पंखेरो ।
घर छर परघर घरणी चाहत, निशदिन करत वखेरोरे ॥ ३
गिरगए मंदिर गिरगए माले, फेरु फिरत चोफेरो ।
उडरहे कागा मंगलघर पर, जानत जंगल मेरोरे ॥ ४ ॥
गुजरगए राजा और राणा, उजरगए केइ शहेरो ।
आतम कांति जगे घटविचमें, नासत निशि अंधेरो रे ॥५॥

॥ इति ॥

( ६ ) ॥ धनाश्री ॥

राह तुरी उलटेनुं बे जटडी, राह तुरी उलटेनुं ।
संग तुसांदा खंग बुरांदा, छडदे फड मत मैनुं बे जटडी १
जेडे जेडे भेडे भेडे हुंदे थाडे नेडे, पढ पढ करन बखेडे ।
भ्रमदी पोथी लद्द लद्द फिरदे, रोडे महंत न केडे ॥ २ ॥
कन्न फडायो झुंड बढायो, अग्गबिच अंग सडायो ।
गंगमें गोते झूठ खवायो, करवत काशी फडायो ॥ ३ ॥
जट ज्युं रट रट पढ बक बकदा, वेद पुराण गीतांदा ।
गल्ल ततवांदी नेडे न हुंदी, खोतेनुं मिसरी कुजांदा ॥ ४ ॥
छडदेनी राह अब नेडे असांदा, साडे कोल कि काम तुसांदा
आनंदरंग समागम सानुं, कांति जगपयो है गुरांदा ॥ ५ ॥

॥ इति ॥

( ७ ) ॥ दक्षणी ठुमरी ॥

सांगु काय तुला प्राणी, समझ आहे नाही रे ।
राहयला बसुन का तु तुजा नाही काही रे ॥ सां० १॥
रावणाचा राज गेला, गेला रामराजारे ।
मोठे मोठे मेले आता, काय तुजा माजा रे ॥ सां० २॥
नारायण नरपति, रघुपति राम रे ।
नांव आहे त्यांचे मात्र, कुठे आहे धाम रे ॥ सां० ३ ॥
पडुन गेले दंत पांडु, केश तुला आला रे ।
पायजे प्रभुचा नांव, धर जपमाला रे ॥ सां० ४ ॥
पाहुन आतमराम, कांति शिवधाम रे ।
करु नका कोठेतरी, विषयविराम रे ॥ सां० ५ ॥

॥ इति ॥

(८) ॥ कल्याण ॥

जय जय हेमचंद्र महाराज,
जय जय हेमचंद्र महाराज ।
सफल हो दर्शन जैनसमाज ॥ जय० ॥ अंचली ॥
कलियुग कल्पतरु मोहे मिलियो,
दाता गरीब निवाज ॥ जय० ॥ २ ॥
सुरमणि कहा करूं मृन्मय रंका,
तुं श्रुतमणि मणिराज ॥ जय० ॥ ३ ॥
निहारत नहीं कवहु सुरगवीआ,
रसना सुरगवी आज ॥ जय० ॥ ४ ॥
कविसम करत है सुरगुरु मुनिगुरु,
कहो कछु नावत लाज ॥ जय० ॥ ५ ॥
हेमचंद्र कांति छवी पाई,
हेमचंद्रकरे काज ॥ जय० ॥ ६ ॥

॥ इति ॥

(९) (माढ–गिरनारी जातां राख लीजोहे–देशी)

ज्ञानीगुरु मोरा हे हेमचंद्र भगवान,
अरज उर लीजीये हे राज ।
आज उदासी क्युं करो हे राज,
सेवकने शिर हाथ दिलासो दीजीये हे राज ॥ १ ॥
पंचम काल करालमें हे राज,
गुरुगम विरहो नाथ मति मोहे घनी हे राज ।
कर करुणा करुणापति हे राज,
तुं शासन सिरदार मिल्यो मुझने धनी हे राज ॥२॥

मुगतिगया महावीरजी हे राज,
स्वामी सुधर्मा पटधर प्रभुजी विराजिया हे राज ।
अनुक्रमे सूरि स्वर्गे गया हे राज,
भरत भर्यो अंधकार कुमतिमत गाजिया हे राज ३
संवत शत एकादशे हे राज,
कातिक पूर्णमासी निशि पैंतालीयो हे राज ।
तिमिर हर्यो तरणि चर्यो हे राज,
जब जनम्या जिननंदन पद नेता लियो हे राज ॥४
वर्ष नवे संयम लियो हे राज,
इक्किसे अनगार परमपद पाइयो हे राज ।
ज्ञानदिवाकर झलहल्यो हे राज,
तिमिर हर्यो हृदयगंत जग जश गाइयो हे राज ॥५
कुमर नृपति प्रतिबोधियो हे राज,
धर्मनरेंद्र सुराज थपायो भूतले हे राज ।
रचना रची रतनावली हे राज,
शासन होसि सनाथ जो आवेला मले हे राज ॥६॥
संवत निधि वीश वारसो हे राज,
सुरपुरिरो हो विहार करि फिरि आइया हे राज ।
पाटण पावन आतमा हे राज,

१ संवत् १९५९ पाटण शहरमां श्रीपंचासरा पार्श्वनाथना मंदिरमां कलिकाल सर्वज्ञ श्रीहेमचंद्रसूरि महाराजनी मूर्तिनी स्थापना थई ते वखते आ स्तुति रचाई छे । श्रीहेमचंद्रसूरिनो जन्म ११४५ कार्तिकसुदि पूर्णिमाए थयो हतो । ११५४ मां दीक्षा । ११६६ मां सूरिपद । १२२९ मां स्वर्गवास ॥

कांतिविजय दियो दान सुधारस लाइया हे राज ७

॥ इति ॥

( १० ) ॥ विहाग ॥

यशोविजय गुरु ज्ञानी,
परमगुरु यशोविजय गुरु ज्ञानी अंचली ॥
आगमपारद न्यायविशारद,
विरुद दियो मिल सावधानी ॥ प० १ ॥
व्याकरण छंदोलंकृति महामति,
सती सरस्वती याकी गवानी ॥ प० २ ॥
कुमति कुगति वारणके कारण,
शासन पोत सुकानी ॥ प० ३ ॥
स्यादवाद सिंहनाद साद करी,
मुखमारे मतवारे मृग मानी ॥ प० ४ ॥
व्यास प्रभाकर गदाधर कणच्चर,
मत लियो सर्व पिछानी ॥ प० ५ ॥
कृत ग्रंथ शत मत षटकी कथनी,
ऐंद्रपदांकित वखानी ॥ प० ६ ॥
जीरणज्वरपर झहरपान सम,
कुमति कही न सुहानी ॥ प० ७ ॥
भव परिताप तपत भविजनको,
शांतसुधारस वानी ॥ प० ८ ॥
प्रभुपदकांति मनवंछित पूरो,
चिंतामणि ज्यूं चमकानी ॥ प० ९ ॥

॥ इति ॥

( ११ ) ॥ सोरठ ॥

सूरि श्रीयुत विजयानंदो, उडुगण गगने ज्यूं चंदो–अंचल्हि ॥
मुनिमन मानसरोज सुहंकर, विकसित वीर जिनंदो ।
गणधर गणपति गौतम ज्ञानी, संतति श्वेत दिनंदो ॥ १ ॥
पट्ट परंपर आगम अर्थे, दीपक ज्योति अमंदो ।
तिमिर रहत नहीं अंतरघटमें, काशित तेज जगंदो ॥ २ ॥
वादि कमलदल वनराजीमें, विंध्याचलज गजंदो ।
कुमति कल्प विकल्प विहंगम, धीवर पंजर फंदो ॥ सू० ३ ॥
गुणरत्नाकर मुनिजन मनहर, सुरजन सुरतरुकंदो ।
मुख मलयाचल मलयज अर्थो, हिमगिरि खंड रसंदो ॥४॥
हारी तरंगिणी तरलता करती, सुनकर शब्द सुखंदो ।
रजनीचर रजनी परिभमतो, देखी शांत शुभंदो ॥ सू० ५ ॥
ध्यान धरतहै सुरवर जिनको, भ्रमर कमल मकरंदो ।
नाम रटे भवखेद मिटत है, हरत ताप ज्युं जलंदो ॥ ६ ॥
आतमराम आनंद सुनंदी, जिनवाणी रसछंदो ।
कांतिविजय कहे मन वच काया, प्रणमत अंग सुचंदो ॥७

॥ इति ॥

( १२ ) ॥ देशी–जीरे मारे ॥

जीरेमारे विजयानंद सूरीश,
विन दर्शन मन टलवले जीरेजी ।
जीरेमारे मतमत वादविवाद,
सुरतरुसम भविजन फले जीरेजी ॥ १ ॥
जीरेमारे आ वली वात विशेष,
सो तो जड स्थिरता थयो जीरेजी ।

जीरेमारे आ तो ज्ञानभंडार,
दिनमणि दिशि दिशिमें गयो जीरेजी ॥ २ ॥
जीरेमारे धन्य ए गुरुअवतार,
जन्मथी मदन निवारियो जीरेजी ।
जीरेमारे ज्यारे थया अणगार,
संयमरस जस धारियो जीरेजी ॥ ३ ॥
जीरेमारे शील रतन असमान,
गुणरत्नाकर जलहले जीरेजी ।
जीरेमारे भाग्यवली जे जीव,
तेहने ए गुरुवर मले जीरेजी ॥ ४ ॥
जीरेमारे षटकाया प्रतिपाल,
शांतसुधारस महानिधि जीरेजी ।
जीरेमारे धरमधुरंधर नाथ,
जिनआगम कंठे विधि जीरेजी ॥ ५ ॥
जीरेमारे संवत शत ओगणीस,
जेठ अधिक बावन थया जीरेजी ।
जीरेमारे सप्तमी मंगलरात,
वादे शशी गुरु सह गया जीरेजी ॥ ६ ॥
जीरेमारे पूर्वपरें धरो नेह,
कांति कहो निज वयणथी जीरेजी ।
जीरेमारे तुमतो निरागी नाथ,
हुंतो सरागी नयणथी जीरेजी ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

( १३ ) ॥ मल्लिजिनेश्वरदेव भवदधिपारकरोरे । देशी ॥

आतमराम आधार, गुरुगम ज्ञानखरोरी ।
जिसविध जाय अबोध, तिसविध बोध धरोरी ॥१॥
तुमविन अवर न कोई, मुजमन भाव धरेरी ।
स्तनपीवक जिसो बाल, स्तनविन रुदन करेरी ॥२॥
करुणाकर गुरुदेव, करुणा क्युं न धरोरी ।
जिसविध होय सनाथ, मुनिजन तैसो करोरी ॥ ३ ॥
पंचमकाल कराल, जिनमत शरण कह्योरी ।
भेदे पडीया जीव, चरण न सरण लह्योरी ॥ ४ ॥
धर्मिजन आधार, देह विदेह गयोरी ।
स्वर्ग निवासी देव, धर्मनो दानी थयोरी ॥ ५ ॥
तुम कियो उर्ध्व विहार, अवधिज्ञान गह्योरी ।
अब हम कोण आधार, आगम विरह दह्योरी ॥६॥
जाणो सर्व बनाव, राग विराग धरोरी ।
कांतिविजय कहे नाथ, विघ्ननें दूर हरोरी ॥ ७ ॥

॥ इति ॥

( १४ ) ॥ गजल ॥

जींदगी जाना है जरूर, दिनकी खराबी हो रही ।
अकल भी तेरी गुमगई, किताब जो कही ॥ १ ॥
बदौलत नसीबा टुक मिला, जिनपर मिजाजी मत करो ।
वेशक करो फुरमान है, जमी जमाना मत भरो ॥ २ ॥
खैरात कीस्मत ने करी, खलकत गुजारा है ।
फकीर हो या अमीर हो, आस्मान का तारा है ॥ ३ ॥

जनरल गवर्नर राव राणे, सुलतान सिकंदर फिर नये।
हक्कदार जमीमे जा गिरे खत, ख्याल खतम सब हो गये॥४
यकीन करो नेकी करो, बुरा भी दिल टुक मतकरो।
आखिर खुदाका नूर होगा, आप किसीसें मतडरो॥५॥

॥ इति ॥

॥ इति प्रवर्त्तकश्रीकान्तिविजयमहाराजकृतिः सम्पूर्णा ॥



श्री १०८ श्रीमद्विजयानन्दसूरि ( आत्मारामजी ) महाराज
शिष्य महोपाध्याय श्रीलक्ष्मीविजयजी शिष्य
मुनिमहाराज श्रीहर्षविजयजी शिष्य मुनि
श्रीवल्लभविजयजी कृत

## स्तवन तथा सज्झाय संग्रह ।

( १ ) ( भावनानुं मंगलाचरण )

मंगल पढिये प्रथमही भावना समे ॥ मं० ॥
आनंद धार विघ्न विकार सकल उपशमे ॥ मं० ॥
ॐ, ह्रीँ, श्रीँ, अर्हम् उत्तम जाप, जपे खपे पाप,
बने रूप आप, भव नहीं भमे ॥ मं० १ ॥
निर्विकार, निष्कलंक, निर्दोष, प्रभु शांतिनाथ,
भवी नामी माथ, जोडी दोनो हाथ, भावसे नमे ॥२
गावो, ध्यावो, भावो, आतम लक्ष्मी काज,
हर्षे जिन राज, वल्लभ शिरताज, नमो तमे हमे ॥मं०३

॥ इति ॥

( २ ) ( चालो सखीजिन दर्शन करिये. चाल नाटक )

पार्श्व प्रभु जिन अंतर्यामी ॥
गावो भवि गुण चित्तसे मन प्रीतसे ॥ अंचली ॥
इंद्र सुरासुर नर नरपति जस,
सेवाकरे शुभ आससे, शुभ वाससे,

आनंद धारी, प्रभु सुख कारी, पार उतारी,
करोनति, गुणतति ॥ पा० १ ॥
वामानंदन परदुःखभंजन,
रंजन प्रभु शुभध्यानसे, शुभ ज्ञानसे,
मंगल माला, सुख विसाला, दीनदयाला,
करो नति गुणतति ॥ पा० २ ॥
आतम लक्ष्मी हर्ष धरीने,
ध्यावो भवि प्रभु पासको, भव नासको,
मस्तक नामी, वल्लभ स्वामी, आनंद पामी
करो नति गुणतति ॥ पा० ३ ॥

॥ इति ॥

( ३ ) नारोवालमंडन श्रीमुनिसुव्रत स्वामी स्तवन ॥

( कानडा–दरबारी )

जिन गुण गाउं मैं प्रभु गुण गाउं,
मुनिसुव्रत जिन सीस नमाउं–जिन० ॥ अंचली ॥
तिर्थंकर जगदीश शिवंकर, एक अनेकसे लगन लगाउं;
ब्रह्मा विष्णु चिदघन स्वामी,
जिन शिव नाथ निरंजन ध्याउं ॥ जिन० १ ॥
नाम अनंता मूल अनामी, दोष रहित गुणवान जनाउं;
क्रोध मान माया नहीं प्रभुमें,
लोभ काम नहीं लेश बताउं ॥ जिन० २ ॥
रागचिह्न नहीं स्त्री प्रभु संगे, द्वेष चिह्न नहीं शस्त्र

शांत सुधारस मूर्ति सोहे,
जय तुम देव चरण चित लाउं ॥ जिन० ३ ॥
मन वच काया शुद्ध आराधी, निर्गुण ब्रह्म सेवा फल चाउं;
सादि अनंत स्थिति सिद्ध होके,
फिर नहीं भव जनि मृत्यु पाउं ॥ जिन० ४ ॥
आतम लक्ष्मीधर प्रभु दीजे, आतम लक्ष्मी हर्ष भराउं;
माघ सुदि तेरस बुध वल्लभ,
नारोवाल उत्सव खुशी थाउं ॥ जिन० ५ ॥

॥ इति ॥

(४) लालबागमंडन श्रीचिंतामणि पार्श्वनाथ जिन स्तवन ॥

( वाला वेगे आवो रे–देशी )

चिंतामणि स्वामीरे, कहुं शिर नामीरे,
प्रभु सुनो विनती होजी ।
पारस प्रभु तुम सम देव न कोय,
वारिजाउं देख लिया जग जोय–चिं० ॥ अंचली ॥
हम तुम सरिखा नाथजी, जीव न भेद लगार ।
तुम निज रूपे रम रहे, हम रुलते संसार ।
वारि प्रभु कर्म तणा ए प्रताप–चिंतामणि० ॥ १ ॥
काल प्रवाह अनादिको, चेतन कर्म संबंध ।
दूर किया तुमने प्रभु, हम बिचमें रहे बंध ।
वारि प्रभु तुम वर नहीं नहीं शाप–चिंतामणि० ॥२
क्रोध मान माया अति, लोभ परम ए दोष ।
अंश नहीं तुममें प्रभु, वीतराग गुण पोष ।

वारि प्रभु चिदघन रूप अमाप–चिंतामणि० ॥ ३ ॥
निर्दोषिके ध्यानसे, ध्याता ध्येय अदोष ।
पारसमणि कंचन करे, गुणी आलंबन जोश ।
वारि प्रभु सेवक सम संग आप–चिंतामणि० ॥ ४ ॥
लालबागमें रम रहे, निजगुण दीनदयाल ।
मोहमयी नगरी खरी, पिण नहीं मोह जंजाल ।
वारि प्रभु ए तुम निज गुण छाप–चिंतामणि० ॥ ५ ॥
आतम सत्ता सारिखी, सब जग जीव स्वभाव ।
आतम लक्ष्मी पामिए, विघटे जीव विभाव ।
वारि प्रभु वल्लभ हर्ष मिलाप–चिंतामणि० ॥ ६ ॥

॥ इति ॥

(५) ॥ श्रीआदिनाथप्रभु स्तवन ॥

( चाल–राम नाम रस पीजे प्याला )

आदि जिनेश्वर स्वामी, जिनजी स्वामी रे स्वामी रे
स्वामी शिव धामी ॥ अंचली ॥
राग नहीं नहीं द्वेष प्रभुमें,
वीतराग पद पामी रे पामी रे पामी ॥ शि० १ ॥
भाव सहित जो प्रभुको आराधे,
प्रभु पद आतम रामी रे रामी रे रामी ॥ शि० २ ॥
इम जानी तुम शरणे आयो,
नाथ निरंजन नामी रे नामी रे नामी ॥ शि० ३ ॥
तारक सेवक प्रभु सम होवे,
मानुं नहीं फिर खामी रे खामी रे खामी ॥ शि० ४ ॥

आतम लक्ष्मी हर्ष अनुपम,
वल्लभ अंतर्यामी रे यामी रे यामी ॥ शि० ५ ॥

॥ इति ॥

( ६ ) श्रीमुनिसुव्रत स्वामी स्तवन ॥

( चाल-वारीजाउं रे सांवरिया तोपे वारणा रे )

वारी जाउंरे जिनवरजी तुमपर वारनारे ॥ वारी० अं० ॥
चौतिस अतिशय गुण हैं बारां, दोष नहीं प्रभु तुममें अठारां ।
पैंतीस वाणीके गुण सुंदर धारना रे ॥ वारी० १ ॥
शांत सुधा दृष्टि अमी वर्षे, पद्मासन देखी भवी हर्षे ।
वीतराग सम और न देव विचारना रे ॥ वारी० २ ॥
शुद्धालंबन देव जिनेश्वर, तुं शंकर सुखकर परमेश्वर ।
नाम अपूरव मंतर काम विसारना रे ॥ वारी० ३ ॥
सुव्रत स्वामी सुव्रत दाता, दीजे प्रभुजी शिव सुख साता ।
रात दिवस तुम चरणी सेवक तारना रे ॥ वारी० ४ ॥
आतम लक्ष्मी हर्ष धरीने, फल मांगु प्रभु चरन परीने ।
वल्लभ सेवक आवागमन निवारना रे ॥ वारी० ५ ॥

॥ इति ॥

( ७ ) श्रीझगडिया तीर्थ मंडन श्री आदि जिन स्तवन ॥

( चाल-वारी जाउंरे सांवरिया तोपे वारनारे )

प्रभु आदीश्वर स्वामीजी पार उतारना रे ॥ प्रभु० ॥
तिर्थंकर जिनवर अरिहंता, पुरुषोत्तम तारक भगवंता ।
आदिकर निज तीरथ नाम सु धारना रे ॥ प्रभु० १ ॥
लोक नाथ नायक हित कर्त्ता, देशक धर्म के भव भय हर्त्ता ।

नमन करुं धरुं शरण प्रभु मोहे तारना रे ॥ प्रभु० २ ॥
मोह माया मद मान निवारी, राग द्वेष मल दंभ विडारी।
वीतराग प्रभु तुम पर जाउं वारना रे ॥ प्रभु० ३ ॥
तारक जानी शरणे आयो, तारो प्रभु निज सम सुख दायो।
तारण तरण प्रभु निज नामको पारना रे ॥ प्रभु० ४ ॥
अपने जन सब तुमने तारे, मौन किया प्रभु सेवक वारे।
ऐसा नाथ न चाहिये आप विचारना रे ॥ प्रभु० ५ ॥
तीर्थ झगडिया मंडन स्वामी, आतम लक्ष्मी हर्ष पामी।
वल्लभ सेवक आवागमन निवारना रे ॥ प्रभु० ६ ॥

॥ इति ॥

(८) श्रीशांतिनाथ जिन स्तवन ॥

(चाल—अशरण शरण करण सुख संपत)

शांतिनाथ शांति के कर्त्ता, हर्त्ता दुःख दोहग सारा।
राग नहीं नहीं द्वेष अज्ञाना, जग जीवन हित कारा ॥१॥
सत चित् आनंद रूप स्वरूपी, सिद्ध अचल पद धारा।
जल अग्नि गाले नहीं बाले, छेदे नहीं हथियारा ॥ २ ॥
निर्दोषी अकलंकी प्रभु तुम, सेवक जन मन ठारा।
निर्विकारी मुद्रा शांतिकी, धारी उर भ्रम टारा ॥ ३ ॥
आतम लक्ष्मी तुम सम वल्लभ, पावे हर्ष न पारा।
पारस जिन मंडल गंधारा, आलंबन शुद्ध द्वारा ॥ ४ ॥

॥ इति ॥

(९) कठोर मंडन श्रीआदिजिन स्तवन ॥

(माढ—चाल—तोरे गमका तराना)

प्रभु आदि जिनंदा, शिव सुख कंदा, तारक दीनदयाल।

करुणा कर स्वामी, अंतर्यामी, शिव गति गामी, तारक ॥
वीतराग जय जय जग गुरुजी, जय जगनाथ जिनंद ।
तुम परभावे प्रभु मुझ होवे, भव निर्वेद अमंद ॥ क० १ ॥
मार्गानुसारिपणा इष्ट सिद्धि, लोक विरुद्धका त्याग ।
पूजा गुरुजन अर्थ पराया, करनेमें अति राग ॥ क० २ ॥
शुभ गुरु जोग वयण तस सेवा, भव पर्यंत अखंड ।
तुमदर्शन का यह फल मांगु, होवे न आतम दंड ॥ क० ३ ॥
कठोर मंडन आप कहावो, पिण नहीं लेश कठोर ।
जो पद तुमरा सो मुझ दीजो, आशा करुं नहीं ओर ॥४॥
नाभिनंदन प्रभु पर दुःख भंजन, मरु देवा के नंद ।
आतम लक्ष्मी हर्ष धरीने, वल्लभ होत आनंद ॥ क० ५ ॥

॥ इति ॥

## ( १० ) श्रीमहावीरस्वामी स्तवन ॥

( चालनाटक—देशी. कानुडा तारी कामण करनारी व्रजमां वांसलडी वागी )

वीरजी तारी पावन करनारी, मनमां आंखलडी लागी ।
मीठी वली सेवक मन हरनारी, मनमां आंखलडी लागी ।
भव भय हरनारी तुम सुणवा, वाणी सुखकारी ।
हुं चाहुं, हुं चाहुं, जिनवर थइने हुशियारी
मनमां आंखलडी लागी ॥ वीरजी० १ ॥
दर्शन नर नारी तुम करवा, आवे शुभ धारी ।
तुं दाता, तुं दाता, शिव सुख थइने शिवचारी
मनमां आंखलडी लागी ॥ वीरजी० २ ॥
अघहर उपकारी प्रभु तुम छो, आतम हितकारी ।

हुं मागुं, हुं मागुं, सुख कर वल्लभ भवपारी
मनमां आंखलडी लागी ॥ वीरजी० ३ ॥

॥ इति ॥

(११) श्रीसामलिया पार्श्वनाथ जिन स्तवन ॥

(देशी—थई प्रेम वश पातलिया)

प्रभु पास जिन सामलिया,
महा पुण्य उदयथी मलिया रे ॥ प्र० अंचली ॥
रीति अनुपम भव तरवानी, प्रभुजी आप प्रकाशी ।
अज अजर अमर अविनाशी ।
निज आतम गुणथी वलिया रे ॥ प्र० १ ॥
क्रोध अरिने क्षमा खडगथी, जेर कर्यो तमे जडथी ।
गयो थई हलको अति खडथी ।
प्रभु शांत वदन तुम कलिया रे ॥ प्र० २ ॥
मान रिपु मार्दव हथिया रे, माया आर्जव धारी ।
संतोषथी लोभ निवारी ।
नहीं विष्णु सम तमे छलिया रे ॥ प्र० ३ ॥
राग द्वेष प्रतिमल्लने जीती, वीतराग पद लीधुं ।
निज आतम कारज सीधुं ।
जरा जन्म मरण भय टलिया रे ॥ प्रभु० ४ ॥
वामानंदन अंतरजामी, आतमलक्ष्मी दाता ।
वल्लभ हर्षे गुण गाता ।
सहु मनना मनोरथ फलिया रे ॥ प्र० ५ ॥

॥ इति ॥

## (१२) बिलीमोरा मंडन श्रीशांतिनाथ जिन स्तवन ॥

(देशी—थई प्रेम वश पातलिया)

प्रभु शांति जिन सुखकारी,
तुज मूर्ति मोहनगारी रे ॥ प्रभु० अंचली ॥
कामगवी सुरमणि सुरतरुवर, मनवंछित दातारा।
तुम उससे अति हितकारा।
भवसागर पार उतारी रे ॥ प्रभु० १ ॥
रागद्वेषके चिह्न न दीसे, औरत शस्त्र प्रचारा।
मूर्ति प्रभु तुम अविकारा।
प्रभु वीतराग बलिहारी रे ॥ प्रभु० २ ॥
शांति करी जग नाम लियो शुभ, शांतिनाथ जगस्वामी,
करुं अर्ज प्रभु शिर नामी।
हरो कर्मरोग उपकारी रे ॥ प्रभु० ३ ॥
दुषम कालमें प्रभु तुम मूर्ति, साथ आगम आधारा,
संग निश्चय और व्यवहारा।
स्वच्छंदाचार निवारी रे ॥ प्रभु० ४ ॥
आणा तप जप संयम आणा, आणा समकित जानी।
आणामें ध्यानी ज्ञानी।
करणी शुभ आणाधारी रे ॥ प्रभु० ५ ॥
अचिरानंदन भवभयभंजन, अर्हन् शिवसुख दाया,
वंदन करुं मन वच काया।
टरे मोहरिपु बल भारी रे ॥ प्रभु० ६ ॥
बिलीमोरा मंडन अघ खंडन, शांति शांतिके धामी

करो निजगुण आतमरामी ।
वल्लभ मन हर्ष अपारी रे ॥ प्रभु० ७ ॥

॥ इति ॥

(१३) दम्मणबंदर मंडन श्रीआदि जिन स्तवन ॥

(देशी—वाला वेगे आवोरे)

आदिजिन स्वामी रे, कहुं शिर नामी रे,
प्रभु सुनो विनती हो जी ।
वारी प्रभु तुम जगदीश जिनंद,
वारी प्रभु मरुदेवाको नंद ॥ आदि० अंचली ॥
युगलाधर्म निवारके, शुद्ध किया व्यवहार,
जीव कर्म दुई टारके, रूप लिया निज धार ।
वारी प्रभु सेवत सुर नर इंद ॥ आदि० १ ॥
दुविध धर्म उपदेशके, वरताया जग धर्म ।
मन वच काया साधके, पामे भवि शिवशर्म ।
वारी प्रभु चिद्घन आनंद कंद ॥ आदि० २ ॥
अपने जन तारे सभी, मौन किया हम वार ।
वीतरागमें नवि घटे, निज परको ए विचार ।
वारी प्रभु काटो कलिमल फंद ॥ आदि० ३ ॥
मित्र अनादिके बने, आखिरमें भी एक ।
विचमें छूटा पडगए, तो भी न छोडी टेक ।
वारी प्रभु मुझ मन सागर चंद ॥ आदि० ४ ॥
क्रोधाग्निसे जलरह्यो, छांटो क्षमा जल धार ।

तुम सम शांत बनुं प्रभु, होवे जय जयकार ।
वारी प्रभु दूर होवे कर्मछंद ॥ आदि० ५ ॥
नाभिनंदन निरखियो, दम्मण बंदर आय ।
ऊन नहीं कोई बातकी, मैं मानुं मनमाय ।
वारी प्रभु आतम लक्ष्मी लहंद ॥ आदि० ६ ॥
शशी मुनि ग्रह विधु पोष मा, वदि अष्टमी गुरुवार ।
ओच्छव रंग वधामणां, जय जय मंगलकार ।
वारी प्रभु वल्लभ हर्ष अमंद ॥ आदि० ७ ॥

॥ इति ॥

( १४ ) बगवाडामंडन श्रीअजितनाथ जिन स्तवन ॥

( देशी—मातामरुदेवानानंद )

तारो श्रीजिन अजित जिनंद,
धारी तुमरा विरुद मैं तुमरे सरणे आयोजी ॥ अं०
तारणतरण कहाओ प्रभुजी, आप तरे सत्यमेव ।
जो तारो नहि सेवकजन तो, तारण किसविध देव ॥ ता०
अजितनाथ प्रभु अजित जिनेश्वर, सेवक अजित करेव ।
जो निजसेवक निजसम न करे, कौन करे तस सेव ॥ ता०
मोहचरटसे नहि जीताया, सत्य अजित तुम नाम ।
मुझमें भी शक्ति प्रभु तुमरी, दृष्टि विन किस काम ॥ ता०
सुखसंपद प्रभु तुम पदकजमें, विलसे मधुकर जेम ।
सेवक तुमगुण मकरंद कारण, रहते निशदिन तेम ॥ ता०
प्रभुपूजन वंदन स्तवनासे, मंगल जय जयकार ।
आतमलक्ष्मी निजगुण पावे, वल्लभ हर्ष अपार ॥ ता० ॥ ५

वगवाडामंडन प्रभु जिनवर, करुं विनती तुम द्वार ।
जो पद तुमचा सो मुझ होवे, जय जय मंगलकार ॥ ता०

॥ इति ॥

(१५) श्रीअरिहंत देवस्तवन ॥

(देशी—मातामरुदेवाकानंद.)

त्राता जगजीवन अरिहंत,
सांभली तारी महिमा मारुं मन ठराणुंजी ॥ अं० ॥
देव विरचिया समवसरण प्रभु, वैठा जगदाधार ।
देव देवी नर नारी सोहे, वैठी पर्षदा वार ॥ त्रा० १ ॥
दोष नहीं दस आठ प्रभुमें, धारे प्रभु गुण वार ।
सकल देवथी संपद न्यारी, वार वार वलिहार ॥ त्रा० २
अतिशय चोत्रीस दीपे प्रभुना, वाणी गुण पणतीस ।
सुर नर नारी तिर्यक् सर्वे, समझे विश्वा वीस ॥ त्रा० ३ ॥
सांभली महिमा श्रवणे प्रभुनी, जोवा नयणे चाह ।
सफल थशे धन्य ते दिन घडि पल, थाशे वहु वाह वाह ॥
शचीपति शचीसंघाते नाचे, राचे गावे गीत ।
दूर टरे भवनाटक ए फल, सम्यग्दृष्टि रीत ॥ त्रा० ५ ॥
हे जिन दीनदयाल प्रभु जग, आतमराम आधार ।
शिवलक्ष्मी दाता प्रभु आयो, वल्लभ हर्ष अपार ॥ त्रा० ६

॥ इति ॥

## ( १६ ) बगवाडामंडन श्रीअजितनाथ जिन स्तवन ॥

( देशी–गिरिवर दर्शन विरला पावे. )

तूं मेरे मनमें तूं मेरे दिलमें,
नाम रटूं पल पलमें हो जिनजी ॥ तूं० अं०
अजितनाथ सब भयको जीती,
नाम अजित लियो धार सयलमें ॥ तूं० १ ॥
द्वादश तरणि सम तनु दीपे,
रूप अनुपम भामंडलमें ॥ तूं० २ ॥
अनंतगुणी प्रभु अनंतबली तुम,
आतमरूप न आवे अकलमें ॥ तूं ३ ॥
जब आवे चिद्रूप अकलमें,
वो भी होवे तब तुमरी सकलमें ॥ तूं० ४ ॥
निर्मल शशधर तेजे दिनकर,
अधिक अधिक जिम मेरु अचलमें ॥ तूं० ५ ॥
शांत वदन प्रभु तुम दर्शनसे,
मोद होवे शशी निकसे वादलमें ॥ तूं० ६ ॥
तुम मूर्ति मुझ मन केमेरा,
फोटू सम स्थिर एक विपलमें ॥ तूं० ७ ॥
आतम लक्ष्मी निजगुण पावे,
वल्लभ नरभव हर्ष सफलमें ॥ तूं० ८ ॥
वगवाडामंडन प्रभु नामे,
आनंद मंगल संघ अखिलमें ॥ तूं० ९ ॥

॥ इति ॥

## ( १७ ) श्रीगिरनारतीर्थमंडन श्रीनेमिनाथपुष्पांजलि ।

( हरिगीत )

श्री नेमिनाथ जिनन्द दरिसण आप दरिसण जानके,
आयो प्रभो मैं निकट तुमरे आत्मलम्बन मानके ।
होवे न निष्फल आपका जो करे दरिसण आनके,
है भावना अति शुद्ध कारण साथ ही श्रद्धानके ॥ १ ॥
जाने न तुमको आप परका ज्ञान नहि होवे कदा,
वो भूलते जो एक चेतन मात्र ही रटते सदा ।
निरपेक्ष आतम एक नाना सर्वथा नहि हो यदा,
यह सेव्य सेवक भाव कैसे सिद्ध ही होवे तदा ॥ २ ॥
प्रत्यक्ष सेवक मैं बनाहूं आप सेव्य बने सही,
तज पक्षपात विचारते जो सत्य को समझे वही ॥
नय मार्ग दर्शक आपका जो वचन जानत है कही,
बस आपको भी वही उत्तम सेव्य मानत है गही ॥ ३ ॥
चउतीस अतिशय वाणिगुण पणतीसको प्रभु धारता,
गुण बार धारक दोष अठ दश नित्य संग निवारता ॥
इस रूप उत्तम सेव्य सेवा द्रव्य भाव विचारता,
गुण संग जिम गुणवान तिम हो सेव्य सेवक भारता ॥४॥
सुर रत्न तरुवर कुंभ धेनु सांत फल दाता सभी,
पिण सेव्य सेवा जास फलका अंत नहि आता कभी ॥
अर्हन् विभू अज अलख ज्योति सार्व जिन ताता अभी,
जगदीश जगदाधार दीनानाथ गुणगाता न भी ॥ ५ ॥
प्रभु तरण तारण दुख निवारण शरण वत्सल आप हो,

मन पाप नहि संताप नहि तस जास मन तुम जाप हो ॥
तुम नाण दरसण चरण की जस शुद्ध मनमें छाप हो,
क्षय करी कर्म समूह को वो आप सम निष्पाप हो ॥ ६ ॥
गुण रतन आगर दया सागर देव जस मन एक है
तुम नामका है काम उसको जिसे शुद्ध विवेक है ॥
हो ध्येय तुम मैं धरूं ध्याता ध्यान भेद अनेक है,
किस भात चाहे कोई मानो यही मेरी टेक है ॥ ७ ॥
ध्येय ध्याता ध्यान त्रिपुटी एक सम रस पामिए,
मन वचन काया शुद्ध भावे आप को शिर नामिए ॥
पर भाव छंडी स्वभाव मंडि चेतना विसरामिए,
श्री आत्म लक्ष्मी हर्ष वल्लभ पामिए दुख वामिए ॥ ८ ॥
गिरनार मंडन नेमि जिनके चरणमें पुष्पांजली
गुरुवार कार्तिक पूर्णिमाको बनी शुभ पुष्पांजली ॥
सत वीस ऊन हजार दोके सालकी पुष्पांजली,
हो आत्म लक्ष्मी हर्ष वल्लभ संघको पुष्पांजली ॥ ९ ॥

॥ इति ॥

## ( १८ ) श्रीशान्तिनाथ जिनस्तवन ॥

( कव्वाली )

न जाने किं गतं भावि, यदि मां त्रास्यसे स्वामिन् !
वदन्ति पण्डिता नित्यं, भवन्तं तारकं स्वामिन्! ध्रुवपदम्
कृता शान्तिस्त्वयाऽऽगत्या-ऽभिधा शान्तिर्धृता तेन ।
तथेदानीमपि शान्तिं, प्रवर्त्तस्वाऽभितः स्वामिन्! न० १
त्वमेवार्हन् जिनो बुद्धो, हरिर्ब्रह्मा शिवोसि यत् ।

गुणैर्जन्येऽभिधाने को, विचारो युज्यते स्वामिन्! न० २
दृशा त्वामेव पश्यामि, नमामि त्वां स्मरामि त्वाम्।
सदा त्वामेव पूजामि, विशेषोक्तेन किं? स्वामिन्! न० ३
विभो! चित्तेप्सितं दाने, फलं दातारमेव त्वाम्।
सुरद्रुभ्योऽधिकं जाने, वदामि नानृतं स्वामिन्! न० ४
निजात्मानन्दसम्पत्कृत्, जहि दुःखं सुखं देहि।
प्रभो! त्वं वल्लभो नृणा—मिति याचेऽनिशं स्वामिन्! न०

॥ इति ॥

( १९ ) गजल-ताल कव्वाली—( चाल नाटक-आसकतो होरहाहूं )

देवस्त्वमेव भगवन् ज्ञातं मयेति सम्यक्।
अन्यो न त्वत्समानो ज्ञातं मयेति सम्यक् ॥ देव० १ ॥
रागादिदोषरहितो महितो नरामरेन्द्रैः।
देवाधिदेव त्वत्तो देवोस्ति नैव सम्यक् ॥ देव० २ ॥
स्याद्वादी त्वं नयज्ञो नयवादयुक्तवचनैः।
ब्रूषे पदार्थसार्थं ज्ञातं मयेति सम्यक् ॥ देव० ३ ॥
वस्तु कथञ्चिदस्ति नास्ति कथञ्चिदेवम्।
नित्यं तथा ह्यनित्यं गदितं त्वयेति सम्यक् ॥ देव० ४ ॥
क्रोधाग्निनातिदग्धं मानाहिनातिजग्धं।
बद्धं हि नाथ माया—जालेन हंत सम्यक् ॥ देव० ५ ॥
लोभाब्धिमग्नमाधि—व्याधिभिः पीडितं माम्।
जानासि किं ब्रुवेऽहं पाहि जिनेश सम्यक् ॥ देव० ६ ॥
मत्तेभसिंहदलने शूरा न मारहनने।
कन्दर्पदर्पहरणे शूरस्त्वमेव सम्यक् ॥ देव० ७ ॥

आत्मानमात्मना सह साम्यं कुरु ममार्हन् ।
देह्यात्मलक्ष्मीहर्षं वल्लभदेव सम्यक् ॥ देव० ८ ॥

॥ इति ॥

(२०) (गजल-ताल कव्वाली-चाल नाटक-आसकतो होरहाहूं)

करुणासुधाभिभरितं चरितं हि तावकीनम् । करुणा०
ज्ञानेन्द्राविलासिन् त्यक्तेन्द्रिरेण स्वामिन् ।
कुर्वात्मरूपगामिन् मम रूपमात्मनीनम् ॥ करुणा० १ ॥
बद्धोस्मि मोहजाले महादुःखदे कराले
मिलितोसि नाथ काले कुरु बन्धनैर्विहीनम् ॥ करुणा०
विषयेषु जानुदघ्नं दीनं सदा हि मग्नम्
अधुना तवांघ्रिलग्नं कुरु नाथ मामदीनम् ॥ करुणा० ३
धेहि कृपां कृपालो देहि सुखं दयालो ।
नाशं प्रयातु कालो दृष्टान्धकार इनम् ॥ करुणा० ४ ॥
वल्लभदेवचरणे हर्षात्मलक्ष्मीकरणे
हर्तु स्वजन्ममरणे मन एव मेऽतिलीनम् ॥ करुणा० ५॥

॥ इति ॥

(२१) श्रीगिरनारतीर्थ मंडन श्रीनेमिनाथजिन स्तवन ।

(कव्वाली)

प्रभु श्रीनेमि जिन दर्शन, हुए आनंद जयकारी ॥ प्र० ॥
प्रभु तुम दर्शसे मानूं, सफलता नयन दो धारी ।
अगर होवे न तुम दर्शन, नयन दोनों न सुखकारी ॥ प्र० १
विवेकी बन ग्रही दीक्षा, किया संग त्याग संसारी ।
वही विवेक मुझ दीजे, बनूं मैं भी चरण धारी ॥ प्र० २ ॥

वने निर्वलसे अति सवले, ललित चारित्रको पारी ।
अवस्था मैं भी वो चाहूं, दियो तुम पै जाऊं वारी ॥ प्र० ३
कियो आतम सोहन ध्याने, करम घाती टरे चारी ।
ऐसे शुभ ध्यान शोधन को, मुझे दीजे हो ब्रह्मचारी ॥ प्र० ४
विमल चैतन्य के प्रगटे, हुओ ब्रह्मज्ञान उजियारी ।
विमल चैतन्य मैं चाहूं, करो उपकार उपकारी ॥ प्र० ५ ॥
प्रभु विज्ञान के वलसे, परा विद्या को विस्तारी ।
यही विचार तुम सरना, लिया मैं धार हितकारी ॥ प्र० ६
विचक्षण नाथ तैं राजुल, तजी मुक्ति वरी नारी ।
विचक्षण करके सेवकको, भवोदधिसे करो पारी ॥ प्र० ७ ॥
विलासी आत्म लक्ष्मीके, प्रभु आतम गुण धारी ।
यही विलास मुझ को भी, करो वक्षीस दातारी ॥ प्र० ८ ॥
चरण दीक्षा अरु मुक्ति, भए तीनो ही गिरनारी ।
यही तीनो जो वल्लभको, मिले हो हर्ष नहीं पारी ॥ प्र० ९ ॥
सहस दो कम सताईसे, चैत्र द्वादशी सुदि सारी ।
कियो वल्लभ प्रभु दर्शन, हुओ आनंद शनिवारी ॥ प्र० १०

॥ इति ॥

## (२२) श्रीगिरनारतीर्थमंडन श्रीनेमिनाथजिन स्तवन ।

वरवा–ताल कहेरवा ( चाल नाटक–मजा देते हैं क्या यार )

अर्ज है हेप्रभु नेमिनाथ, भवजल पार लगानेवाले, अं० ॥
प्रभु तारणतरण जहाज, सव देवनके सिरताज ।
करो सेवक वंछित काज, प्रभु शिवमार्ग वतानेवाले–प्र० ॥

धरि मनमें प्रभु तुम आस, मैं दास आया तुम पास।
करो दुःख दोहग सब नास, प्रभु पशुगणके बचानेवाले–प्र०
किया पुण्य पापका विवेक, लिया धार वचन प्रभु एक।
रही जगमें उनकी टेक, ललित प्रभुके गुण गानेवाले–प्र० ३
बन पंडित सोहन ध्यान, किया त्यागके निज अभिमान।
लिया विमलातम शुभ ज्ञान, प्रभु मुक्तिके पानेवाले–प्र० ४
मेहके कस्तूरी अमान, मन चंग उमंग विज्ञान।
आवे समवसरण मैदान, विबुध प्रभु पूजा करानेवाले–प्र० ५
जग भाल तिलक भगवान, नमे विद्याधर तजी मान।
विचार विचक्षण जान, मित्र सम तमको हटानेवाले–प्र० ६
संसार समुद्र वहाण, करुणा सागर गुणखाण।
प्रभु अंग वसंत प्रमाण, भवी मुक्तिके जाने वाले ॥ प्र० ७
चिदघन आनंद विलास, निज आत्म प्रभाके विकास।
मिटे जन्ममरण भय त्रास, प्रभु प्रभुता पद पानेवाले–प्र० ८
प्रभु आतम लक्ष्मी नाथ, करो वल्लभ हर्ष सनाथ।
लिया पकड प्रभु तुम हाथ, प्रभु भव भ्रमण मिटानेवाले ९

॥ इति ॥

### ( २३ ) श्रीसिद्धाचलतीर्थ स्तवन ॥

( देशी–थई प्रेमवस पातलिया )

प्रभु आदिजिन महाराया, तुम चरणसरणमें आयारे प्र० अं०
विमलाचल मंडन जगस्वामी, नामी अंतर्यामी।
निजगुणगण आतमरामी, मनवंछित शुभफल दायारे ॥ प्र०

आप प्रतापे तीरथ राजे, तीर्थ तीर्थशिर ताजे ।
आप तीरथ करवा काजे, प्रभु पूर्व नवाणुं आयारे ॥ प्र० २
यात्रु देश विदेशसे आवे, भावे पाप खपावे ।
निश्चय मुक्ति वो जावे, इम तुम आगममें गायारे ॥ प्र० ३
जो इस तीरथपर भवि आया, सोहन ध्यान लगाया ।
विमलातमपद निपजाया, विमलाचल तीर्थ कहायारे ॥ प्र०
कस्तूरी केसर कर्पूरे, विबुधपति मिल पूजे ।
महामोहरिपु अति धूजे, शत्रुंजय ध्यान लगायारे ॥ प्र० ५
विद्याधर विचक्षण आके, मित्र सहित प्रभु सेवे ।
अजरामर शिवपद लेवे, संसार समुद्र मिटायारे ॥ प्र० ६ ॥
ऋतु वसंतमें जिम तरु फूले, लोक विलासमें झूले ।
तिम प्रभुदर्शन अनुकूले, महापुण्य उदय भवि पायारे ॥ प्र०
आतम लक्ष्मी तुम दरबारे, लेवा हर्षे आयो ।
वल्लभ प्रभुदर्शन पायो, करो निजसम आतमरायारे–प्र० ८
करे युगे वेदे नयन वीराब्दे, दश साधुके लारे ।
फाल्गुन कृष्णाष्टमी वारे, शनि वल्लभ दर्शन पायारे–प्र० ९

॥ इति ॥

## ( २४ ) श्रीसिद्धाचलतीर्थस्तवन ॥

( गजल–कव्वाली–चाल–आसक तो होरहाहूं )

प्रभु आदिनाथ स्वामी, तुम चर्ण सीस नामी प्र० अंचली ॥
देवाधिदेव तुम हो, निर्दोष देव तुम हो ।
तारक देव तुम हो, तुमरे ही गुण मैं गाउं ॥ प्र० १ ॥

मंडन तीर्थ तुम ही, तीरथ नाथ तुम ही ।
दीनाके नाथ तुम ही, सेवक मैं तुम कहाउं ॥ प्र० २ ॥
पूरव नवाणु आया, रायण वृक्ष छाया ।
देखत तुमरे पाया, परतख मैं मनाउं ॥ प्र० ३ ॥
प्रणमे वो धन्य काया, गुण गावे धन्य जीहा ।
मन धन्य जिसमें तुमरा, शुभ ध्यान मैं लगाउं ॥ ४ ॥
सर मान हंस चाहे, चातक मेघ पानी ।
जगनाथ ऐसे हरदम, तुमरी सरण मैं आउं ॥ प्र० ५ ॥
मोहनमूर्त्ति तारी, मुझ मनमें आ खडी हो ।
दृष्टि वहां पडी हो, नहीं बौर जन्म पाउं ॥ प्र० ६ ॥
आतमलक्ष्मी स्वामी, आतमलक्ष्मी दीजे ।
वल्लभ हर्ष होवे, नहीं और तुमसे चाउं ॥ प्र० ७ ॥

॥ इति ॥

(२५) श्रीसिद्धाचलजी तीर्थस्तवन ॥

(चाल-इतनासंदेशा मोरारे)

गिरिराज दर्श पावेरे, जग पुन्यवंत प्राणी ।
नहीं और कोई जगमें, तीरथ इसके सानी ॥ गि० १ ॥
यात्रा करे जे भावेरे, तीर्यंक नरक न थावे ।
शुभ देवनरगति पावे, आखीर मोक्ष जावे ॥ गि० २ ॥
सिद्धि मुनि अनंतारे, करी जन्म मरण अंता ।
हुए सिद्ध सादि अनंता, सिद्धाचल ध्यान धरंता ॥ गि० ३ ॥
प्रभु आदिनाथ राजेरे, सन्मुख गणधर साजे ।
गणधर पुंडरीक काजे, गिरिनाम पुंडरिक वाजे ॥ गि० ४ ॥

धन्य धन्य पुंडरिक स्वामीरे, मशहूर नेकनामी ।
गुरुतुल्य मुद्रा पामी, राखी नहीं कुछ खामी ॥ गि० ५ ॥
सेवा गुरु फल लेवारे, कीनी तुमे गुरु सेवा ।
सेवक करे तुम सेवा, दीजो निज सम फल मेवा ॥ गि० ६ ॥
आतम आनंद कारीरे, प्रभु तुमरी जाउं बलिहारी ।
चिदलक्ष्मी हर्षधारी, वल्लभ मांगे भव पारी ॥ गि० ७ ॥

॥ इति ॥

( २६ ) स्तवन ॥

( देशी—प्यारे मोहनीया निभाना होगा )

प्रभु मोहे अपना मनाना होगा,
मनाना होगा बनाना होगा ॥ प्र० अंचली ॥
शरणागतवत्सल मैं आयाहुं सरणे,
सेवक जानी निभाना होगा ॥ प्र० १ ॥
सरणा न तुम विन मोहे किसीका,
अब तो अपना कहाना होगा ॥ प्र० २ ॥
जला रहाहै मोहे क्रोध दावानल,
क्षमावर्षासे बुझाना होगा ॥ प्र० ३ ॥
मान अहि मोहे खाय रहाहै,
नम्रता देके बचाना होगा ॥ प्र० ४ ॥
माया प्रपंच मोहे उलझा रहाहै,
देके सरलता छुडाना होगा ॥ प्र० ५ ॥
लोभ सागरमें मैं डूब रहाहूं,
संतोष नावा तरना होगा ॥ प्र० ६ ॥

काम सुभट मेरे पीछे लगा है,
दे ब्रह्मचर्य हटाना होगा ॥ प्र० ७ ॥
ज्ञाताके आगे अधिक क्या कहना,
आखिर पार लगाना होगा ॥ प्र० ८ ॥
आतम लक्ष्मी सहर्ष मनाया,
वल्लभ अपना बनाना होगा ॥ प्र० ९ ॥

॥ इति ॥

( २७ ) श्रीजुनागढमंडन श्रीमहावीरस्वामीस्तवन ।

( सुणो चंदाजी सीमंधर परमातम पासे जाजो–देशी )

प्रभुवीर जिनंद विनतडी सेवक की मन अवधारिये ।
करि याद विरुद सेवकको भवोदधिसे पार उतारिये । प्र० ।
प्रभु तारण तरण कहाते हो, सुरनर किन्नरसे गवाते हो,
सेवकजन मनको भाते हो ॥ प्र० १ ॥
करुणासागर अंतरजामी, सत चिद आनंद आतमरामी,
करुं विनती प्रभु मैं शिर नामी ॥ प्र० २ ॥
जिने दीना दुःख प्रभु आप अति,
उनें दीना सुख तुमे दे सुमति,
मैं तो सेवक तुमरा नाथ यति ॥ प्र० ३ ॥
हरि काम करी हरि नाम धर्यो,
हरि तिसकारण तुम पांव पर्यो,
सेवक देखी मन मोद भर्यो ॥ प्र० ४ ॥
त्रिशला नंदन वंदन ज्ञानी,

करी सेवा तरे भव भवि प्रानी,
धरी शील वनी तपसी दानी ॥ प्र० ५ ॥
आतम लक्ष्मी निजपददाता, जूनागढ मंडन जगत्राता ।
हर्षे वल्लभ प्रभु गुण गाता ॥ प्र० ६ ॥

॥ इति ॥

( २८ ) श्रीपार्श्वनाथजिनस्तवन ॥

( खमाच–मान मद मनसे परिहरना । )

प्रार्श्व प्रभु दिलमें नित्य धरिए,
छोर कुमति कुपंथ पार्श्वप्रभु दिलमें नित्य धरिए ॥ अंचलि ॥
धन्य जन्म धन्य वर्ष मास धन्य, धन्य दिवस घरि ए ।
पार्श्व प्रभुको दिदार सार, निर्मल नेत्रें करिए ॥ छोर० १ ॥
धन्य प्रभु गुण ग्राम करे वो, जिह्वा मुख धरिए ।
काया निर्मल चित्त शुद्ध, चरणी प्रभुके परिए ॥ छोर० २
तेइसमा प्रभु पार्श्व जिनेश्वर, तेइस परिहरिए ।
तेइस धार सुधार निजातम, पारस गुण वरिए ॥ छोर० ३
नयन सुधारस मेघ वरसता, मन देखी ठरिए ।
कर्म उपाधि शांत करणको, शांतको अनुसरिए ॥ छोर० ४
आतम लक्ष्मी प्रभुता प्रगटे, हर्ष धरी तरिए ।
पास दास कटो पास आस, वल्लभ पूरण करिए ॥ छोर० ५

॥ इति ॥

( २९ ) श्रीपार्श्वनाथजिन स्तवन ॥

( लेलि लेलि पुकारे वनमें ए चाल )

प्रभु पार्श्वनाथ जगस्वामी, घटघटके अंतरजामी ।
करूं विनती मस्तक नामी, सुनो जगजीवन विसरामी । प्र० १

तुम विन नहीं जग कोई मेरा, मोंहे आसरा हरदम तेरा।
कीजे करुणानजर एकवेरा, मिटे जनम मरण जगफेरा। प्र०२
[1]कांति अदभुत वल्लभ थारी, देखी चतुर लहे लाभ भारी।
सोहन मुखमुद्रा प्रभु प्यारी, होवे निरखी विमल नरनारी ३
कस्तूरी प्रभुपूजन अंगे, भवी माने सस्ती उमंगे।
प्रभु मेघध्वनिसम गाजे, विज्ञान अनंता विराजे ॥ प्र० ४॥
जिन विद्या विचार न पारा, सुरनरगणपति सब हारा।
पुण्यवान परमपद पावे, भावे करुणासमुद्रको ध्यावे। प्र०५
प्रभु सागरवरगंभीरा, कंचनगिरिसम अतिधीरा।
बनी आतमकारज कीना, निजरूप चिदानंद चीना॥ प्र०६॥
मुंबइ सन एक[1] नव[1] सत[7] चारा[4], कार्तिकसुदि पूनम बुधवारा।
आतमलक्ष्मी प्रभुका दीदारा, किया वल्लभ हर्ष अपारा। प्र०७

## ( ३० ) मुंबई चैत्यपरिपाटी स्तवन ॥

( जंगलो–महावीर तोरे समवसरणकीरे–चाल )

जिनंदा तोरे चरणकमलकीरे, सेवा भवपारउतारी,
करे द्रव्यभाव नरनारी, साधु भावे अधिकारी
जिनंदा तोरे चरण कमलकीरे ॥ अंचली ॥
[2]गोडीपारस ध्याउंरे, महावीर गुण गाउंरे।

---

१ इसमें संवत् १९७४ बम्बई शहरमें चतुर्मास रहे साधुओंके नाम प्रकारान्तरसे दिखाएहैं।

२ मुंबई शहरके घरदेहरासरविनाके वडे सतारां मंदिरके मूलनायकका नाम वडे अक्षरोंमें समझना।

आदिजिन अंतरजामी, शांतिप्रभु शांतिधामी,
नमिनाथ जिनेश्वर स्वामी ॥ जिनंदा ॥ १ ॥
पांच जिनमंदिररे, पायधोनी उपररे ।
एक चाल गोडीजी सामे, चिंतामणिपारस नामे,
सेवक मनवंछित पामे ॥ जिनंदा २ ॥
लालवाग साराऱे, पासचिंतामणि प्याराऱे ।
वालकेश्वर आदिजिनंदा, गोडीपारस जिनचंदा,
सुपार्श्वनाथ सुखकंदा ॥ जिनंदा ३ ॥
शांतिप्रभु सोहेरे, कोलावे मन मोहेरे, ।
है मंदिर कोटमें भारी, शांतिप्रभु शांतिकारी,
दुःख दोहग दूर निवारी ॥ जिनंदा ४ ॥
महावीर प्रभु राजेरे, वाजार झवेरी गाजेरे ।
पासे पारसजिन मंदिर, दो मंदिर मांडवीवंदर,
अनंत आदिजिन सुंदर ॥ जिनंदा० ५ ॥
भांयखले वालोरे, आदिनाथ भालोरे ।
प्रभुदर्शनकी वलिहारि, आतमलक्ष्मी दातारी,
वल्लभ मन हर्ष अपारी ॥ जिनंदा ६ ॥
कांतिविजय मुनिरायारे, प्रवर्त्तकपद दीपायारे ।
यात्रा मुंवइकी सारी, साधु दोय दस और चारी,
पायो अति आनंद भारी ॥ जिनंदा ७ ॥
संवत दो हजारारे, छवीस कम धारारे ।
कार्तिक पूनम वुधवारा, शत्रुंजय पटको जुहारा,
जिनशासन जग जयकारा ॥ जिनंदा ८ ॥

## ( ३१ ) मुंबई यात्रा पचीसी

( लावणी—देशी—ऋषभजिनंद विमलगिरि )

तीर्थंकर गुणगान करणसे, निज आतम उद्धारारे ।
उत्कृष्टा परिणाम बढे शुभ, तीर्थंकरपद धारारे । अंचली
दर्शन प्रभुका दर्शनशुद्धि, कारण साधन सारारे ।
जिनदर्शन निज आतमदर्शन, आवागमन निवारारे । ती० १
सुंदर मुंबइ बंदर अंदर, जिनमंदर हैं सतारारे ।
मूलनायकके नामसे वर्णन, संक्षेपे हितकारारे ॥ ती० २ ॥
पायधोनीके उपर सोहे, मंदर पांच उदारारे ।
श्रीगोडीपारस जिनदर्शन, सम्यग दर्शन कारारे ॥ ती०३॥
सामला पारसनाथ साथमें, भवजल पार उतारारे ।
पांच प्रमाद निवारण नमीए, ऊपर पांच गभारारे ॥ ती०४॥
त्रिशलानंदन वीर प्रभुजी, शासनके सरदारारे ।
दूसरे मंदर नमिये भावे, वर्धमान सुखकारारे ॥ ती० ५ ॥
तीसरे मंदर प्रथम जिनेश्वर, ऋषभदेव प्रभु प्यारारे ।
ऊपर दोय गभारा भावे, नमिए आनंद कारारे ॥ ती० ६ ॥
शांतिनाथ प्रभु शांतिकर्त्ता, चौथे मंदर धारारे ।
ऊपर श्रेणीबद्ध जिनेश्वर, नमिए आनंद भारारे ॥ ती०७॥
इक्कीसमा नमिनाथ जिनेश्वर, भवदुःख भंजनहारारे ।
ऊपर एक गभारे प्रभुजी, पंचमीगति दातारारे ॥ ती० ८॥
गोडीजीकी चालके सामे, गुलालवाडी मझारारे ।
चिंतामणि पारस पारसमणि, आनंद मंगलकारारे ॥ ती० ९॥

सिद्धगिरि अष्टापद आबूजी, समेतशिखर गिरनारारे ।
काम नकाशी सुंदर ऊपर, चोमुख प्रतिमा चारारे ॥ ती० १०॥
माधोबागके पास प्रभुजी, लालबाग मनोहारारे ।
श्रीचिंतामणि पार्श्वजिनेश्वर, दर्शनसें अघ जारारे । ती ११ ।
चमक दमक बाजार झवेरी, जिनमंदर दो उदारारे ।
गोडीपार्श्वजिन नाथ सुहंकर, सेवे नर और नारारे । ती १२
दूजे मंदर महावीर स्वामी, सावण छठ बुधवारारे ।
कांतिविजय प्रवर्त्तकहाथे, वास प्रतिष्ठा धारारे । ती १३ ।
मांडवी बंदर दो जिनमंदर, कच्छीदशा ओसवारारे ।
अनंतनाथ जिन नमिए भावे, अंत होवे संसारारे । ती १४।
सुंदर सिद्ध घर रचना सोहे, उपर तीन गभारारे ।
मन वच काया दर्शन करिए, नीचे ज्ञान भंडारारे ।ती १५।
कच्छी वीसा मंदर दूजा, आदिजिनंद जयकारारे ।
एक गभारा उपर जिनवर, दर्शन दुख हरनारारे । ती १६।
चलना संमलकर कोटमें प्यारे, वस्तु विविध प्रकारारे ।
देखना बचना ट्राम मोटरसे, बग्घी और खटारारे । ती १७।
अचिरानंदन शांति जिनेश्वर, शांति जगत करनारारे ।
वंदो उपर वीर पारस जिन, आदि सब परिवारारे ।ती १८।
कोलावे शांतिजिन दर्शन, टारे मदन विकारारे ।
द्रव्यसमुद्र किनारा देखी, भावसमुद्र विचारारे ॥ ती १९ ॥
उलंघी बाजार अनेके, वालकेश्वरका किनारारे ।
नाथ सुपारस सप्तम जिनवर; दर्शन सत भय टारारे ।ती२०।

तीनवत्तीके पासे दूजा, बाबू मंदर सारारे ।
आदिनाथ प्रभु वंदी उपर, पारस आदि जुहारारे । ती २१ ।
समुद्रकिनारे तीसरा मंदिर, पन्नालाल चमकारारे ।
श्रीगोडीपारस जिन दर्शन, जगजीवन आधारारे । ती २२ ।
भांयखले मंदर अति सुंदर, टुंक शत्रुंजय धारारे ।
मूलनायक आदिजिन सन्मुख,अजितनाथ गुणधारारे ती२३
प्रदक्षिणामें रायण नीचे, ऋषभ चरण मनोहारारे ।
वंदो भावे यात्रा पचीसी, मुंबइ हर्ष अपारारे ॥ ती २४ ॥
वेद मुनि निधि इंदु वर्षे, कांतिविजय सरदारारे ।
आतम लक्ष्मी हर्षे वल्लभ, जिनशासन जयकारारे । ती २५ ।

॥ इति ॥

( ३२ ) श्रीशंखेश्वरपार्श्वनाथ जिनस्तवन ॥

( चिंतामणिस्वामीरे-देशी )

संखेसर स्वामीरे पार्श्व प्रभु नामीरे
भावे करुं वंदना होजी ।
पारस प्रभु वंदे सुरनर पाय,
पारस प्रभु सेवे शिवसुख थाय-संखेसर-अंचलि ॥
काशी देश बनारसी, राजा श्री अश्वसेन ।
वामा राणी पतिव्रता, विलसे सुख दिन रेन ।
पारस प्रभु पुरिसादानी कहाय-सं० १ ॥
दश अवतारी पासजी, जन्मे दशमी पोष ।
वदि दश दिशि उत्सव हुओ, घर घर अति संतोष ।
पारस प्रभु नाम दियो माय ताय-सं० २ ॥

दश भवको वैरि बन्यो, योगी कमठको जीव ।
पंचाग्नि तप तापता, करता कष्ट सदीव ।
पारस प्रभु नगरके वाहिर आय–सं० ३ ॥
नगर वनारसकी प्रजा, तापस वंदन काज ।
विध विध सामग्री ग्रही, जाता देख समाज ।
पारस प्रभु नोकर पूछे बुलाय–सं० ४ ॥
जानके अवधिज्ञानसे, परजीवन उपकार ।
देखनके मिस आइया, श्री श्रीपार्श्व कुमार ।
पारस प्रभु वोले तपसी सुनाय–सं० ५ ॥
कष्ट क्रिया विन ज्ञानके, कष्ट मात्र फल देत ।
विन जाने नहीं वीजते, वीज कृषिजन खेत ।
पारस प्रभु जोगी कहे सकषाय–सं० ६ ॥
तुम क्या जानो धर्मको, सुन हो राज कुमार ।
क्या जाने विधि योगकी, अश्व खेलावनहार ।
पारस प्रभु शांति धरी वदे वाय–सं० ७ ॥
दया धर्मको मूल है, तुझ तपमें नहीं सोय ।
जलते तुझ इस काष्टमें, नाग दुःखी है जोय ।
पारस प्रभु दीना काष्ठ फडाय–सं० ८ ॥
नाग निकाला तडफता, दिया मंत्र नवकार ।
चमत्कार देखी भणे, जग पारस जयकार ।
पारस प्रभु धरणींद्र नाग वनाय–सं० ९ ॥
कमठ तपी अज्ञान तप, मेघमाली हुओ देव ।
छूटी नहीं मिथ्यात्वसे, अज्ञानीकी टेव ।

पारस प्रभु साथे वैर वधाय–सं० १० ॥
दान देइ वरसी प्रभु, त्यागन कर संसार ।
आतम लक्ष्मी कारणे, लीनो संयम धार ।
पारस प्रभु वल्लभ हर्ष मनाय–सं० ११ ॥

॥ द्वितीय विभाग–ढाळ दूसरी ॥
( देशी–बलिहारी बलिहारी )

बलिहारी हितकारी उपकारी जगनाथ हो सुखकारी
पारस प्रभु दर्शन आनंद पामिएजी । अंचली ॥
चरण करण साधी, आधी न व्याधि उपाधि ।
विचरता निर्मम निरहंकारी–जगनाथ० १ ॥
ध्यानमें खडे ध्यानी, आयो कमठ मानी ।
दिए उपसर्ग विविध प्रकारी–जगनाथ० २ ॥
मुसलधार वर्षे, विजली चमकारे हर्षे ।
गर्जता आया पूर भारी–जगनाथ० ३ ॥
थीर मेरु सम धीर, नासा तक आयो नीर ।
धरणींद्र आयो आसन चारी–जगनाथ० ४ ॥
नागका रूप करी, छत्र फणासे धरी ।
कमल चरण नीचे धारी–जगनाथ० ५ ॥
कमठ भगायो मारी, शरणागत माया हारी ।
माफ कसूर करो मारी–जगनाथ० ६ ॥
स्वामी अपराध वामी, मिथ्या समकित पामी ।
तारो उपकारी मुझ अपकारी–जगनाथ० ७ ॥
कमठे तकलीफ दीनी, धरणींद्रे भक्ति किनी ।
नाथ दोनों पर समता वारी–जगनाथ० ८ ॥

दोनों सधाम गए, प्रभु विहारी भए।
क्रमसे खपाए घाति चारी–जगनाथ० ९ ॥
केवल ज्ञानी दरसी, आतम रूप फरसी।
उपदेशी कियो तीर्थ जारी–जगनाथ० १० ॥
अष्ट करम नासी, अष्टमी गति वासी।
अष्टमी सुदि सावण सारी–जगनाथ० ११ ॥
पूरव काल मानो, श्रावक आषाढी जानो।
पूछे दामोदर जिन अवतारी–जगनाथ० १२ ॥
होगी मुझ मुक्ति कब, कहे तीर्थंकर तब।
होगा तूं पारस जिन गणधारी–जगनाथ० १३ ॥
चित्त उल्लसियो सुणी, वंदी घर गयो थूणी।
विंब भरायो पारस भारी–जगनाथ० १४ ॥
कृष्णे धरणींद्र साधी, पडिमा पारस लाधी।
जरा विद्या दी दूर निवारी–जगनाथ० १५ ॥
शंखेश्वर कृष्ण नाम, तास पारस स्वाम।
शंखेश्वर पार्श्व नाम धारी–जगनाथ० १६ ॥
उन्नीसो चहुत्तर वर्षे, आतम लक्ष्मी हर्षे।
मांगे वल्लभ भवजल पारी–जगनाथ० १७ ॥

॥ इति ॥

( ३३ ) श्रीगोडी पार्श्वनाथ जिन स्तवन ॥

( देशी–वलिहारी की )

हितकारी सुखकारी दुःखहारी प्रभुपार्श्व अंतर्यामी
करुणाकर करुणा सेवक कीजिएजी ॥ अंचलि ॥

गोडी पारस जिन, सेवुं मैं रातदिन ।
सरणा तुमरा मैं लिया धारी-प्रभुपार्श्व० १ ॥
पास रहित पास, पासमें मेरो वास ।
पास कटो अब पास म्हारी-प्रभुपार्श्व० २ ॥
प्रभु निरागी रागी, सेवक तुम वडभागी ।
अपना कहेकी लाज भारी-प्रभुपार्श्व० ३ ॥
आस धरी मैं वास, कीनो है तुमरे पास ।
पूरण करो आस सारी-प्रभुपार्श्व० ४ ॥
रूप प्रभु जो आप, वोही है मेरो बाप ।
अपनासा कीजे बाल धारी-प्रभुपार्श्व० ५ ॥
दृष्टि सुधारस वर्षे, आतम लक्ष्मी हर्षे ।
वल्लभ होवे जय जय कारी-प्रभुपार्श्व० ६ ॥

॥ इति ॥

(२४) मुंबई पायधोनी मंडन श्रीशांतिनाथ जिन स्तवन ॥

(चाल-देखोरे मुनींदा प्यारा)

सेवोरे जिनंदा प्यारा, प्रभु श्रीशांति जिनंद-सेवो० अचली
विश्वसेन अचिराजीके नंदा, गजपुर नयरी नरिंद-से०१॥
चक्रवर्ती प्रभु पंचम कहिए, सोलमा शांति जिनंद-से०२॥
अवसर दान संवत्सरी दीनो, लीनो मुनिपद छंद-से०३॥
तीरथ थापी कर्म खपावी, होए सिद्ध आनंद-से० ४ ॥
शांतिनाथ जग शांतिकारी, टारे कलिमल फंद-से० ५ ॥
पायधोनी प्रभुमुद्रा सोहे, भवि चकोर मन चंद-से० ६ ॥

मन वच काया शुद्ध आराधे, नर नारीको वृंद–से० ७ ॥
आतम लक्ष्मी निज गुण प्रगटे, वल्लभ हर्ष अमंद–से० ८॥
॥ इति ॥

( ३५ ) करचलिया मंडन श्रीसंभवनाथ जिन स्तवन ॥

( मल्लि जिन नाथजी व्रत लीजेरे–देशी )

संभव जिन नाथ जी सुख कारी रे,
करे दर्शन धन्य नर नारी संभव० अंचली ॥
नृप जितारी कुल चंदारे, माता सेना राणीना नंदारे,
सेवे सुर नर मुनि पति वृंदा–संभव० ॥ १ ॥
प्रभु चोत्रीस अतिशय धारी रे, गुण पांत्रीस वाणी सारीरे,
दिये दोष अढार निवारी–संभव० ॥ २ ॥
प्रभु रागी नही ने हुं रागी रे, मारी पाछल माया लागी रे,
तुम दर्शन थी मति जागी–संभव० ॥ ३ ॥
नरभव सामग्री पामी रे, पाम्यो दर्शन पुण्ये स्वामी रे,
करुं विनती प्रभु शिर नामी–संभव० ॥ ४ ॥
हवे रागी थयो तुम केरो रे, हुं छुं तुम चरणांनो चेरो रे,
मारो टालो प्रभु भव फेरो–संभव० ॥ ५ ॥
तमे परमातम पद लीधुं रे, निज आतम कारज कीधुं रे,
चित्त में पण तेमां छे दीधुं–संभव० ॥ ६ ॥
प्रभु संभवनाथजी मलियारे, दुःखरोग सोग सहु टलियारे,
मारा मनना मनोरथ फलिया–संभव० ॥ ७ ॥
ओगणीसो इकोतेर सारा रे, सुदि वैशाख छठ गुरुवारारे,
थयो करचलिया जयकारा–संभव० ॥ ८ ॥

प्रभु दर्शन आनंद कारीरे, आतम लक्ष्मी उर धारी रे,
मांगे हर्ष वल्लभ भव पारी—संभव० ॥ ९ ॥

॥ इति ॥

( ३६ ) झगडीया तीर्थमंडन श्रीआदिजिनस्तवन ॥
( गरबो—देशी—पूनमचांदनी खीली पूरी अहींरे । )

आदिनाथ जिनेसर सेवक पार उतारनारे ।
अपना तारण तरण विरुद सदा संभारनारे ॥ अं० ॥
युगला धर्म निवारियो, द्रव्य थकी प्रभु आप ।
वैसे भाव निवारिए; चेतन जड संताप ।
फिर नहीं अंतर कोई हम तुम रत्ती भारनारे—आ० १॥
कर्मउपाधि छोडके, हम तुम एक स्वरूप ।
द्रव्यार्थिक शुद्ध नय करी, चेतन शुद्ध स्वरूप ।
कर्म उपाधि कारण चरना उचरना विचारनारे—आ० २
राम रमे निजरूपमें, रहम करे सो रहीम ।
पारस परसे रूपको, इस विध नाम असीम ।
इक इक गुणको लेकर नाम अनामी धारनारे—आ० ३
सोहं तत्त्वमसि विभू, पाक अनलहक जात ।
एक अनेक जिनेसरु, शाश्वत सिद्ध अजात ।
पाना तुझ आलंबन रूप निजातम यारनारे—आ० ॥४॥
तीर्थ झगडीया मंडनो, खंडन जग जंजाल ।
नंदन नाभिरायको, मरुदेवाको लाल ।
आतम लक्ष्मी हर्ष वल्लभ आतम वारनारे—आ० ॥ ५ ॥

॥ इति ॥

